उच्छिष्ट नहीं होती है,—इसे मनु भगवान्ने कहा है। जो जल जमीनको स्पर्श करके चला गया हो, जो जल दूसरे जलके साथ मिल गया हो, वह जल यदि किसीका जूठा भी हो, तब भी पवित्र ही गिना जायगा, क्योंकि इस भांतिका द्रवजल अपवित्र नहीं होता है। मनुजीने इसकी व्यवस्था दी है। पान, ईख, जिससे तेल निकले ऐसा फल, अनुलेपन, मधुपर्क और सोमरस ये सब उच्छिष्ट नहीं होते हैं, मनुजीने ऐसी व्यवस्था दी है। रास्तेका कादा, जल, नौकापथ तथा और पकी हुई ईंट इनमें वायु और धूप लगनेसे ये शुद्ध हो जाते हैं। वायुसे उड़ी हुई धूलि और फैली हुई जलधारा दूषित नहीं होती। स्त्रीजाति चाहे बालिका हो चाहे वृद्धा हो वह कभी अपवित्र नहीं होती। छींकने, थूकने अथवा किसी अङ्गमें हाथ लग जाने, बात झूठ हो जाने, और पतितके साथ बातचीत करनेपर दहिना कान छू लेना चाहिये। इसका कारण यह है, कि अग्नि, जल, वेद, इन्द्र, सूर्य्य और वायु ये लोग ब्राह्मणके दाहिने कानमें सदा ही वास करते हैं। मनुजी तो कहते हैं, कि प्रभासक्षेत्र आदि तीर्थ समूह और गङ्गा आदि सभी नदियां ब्राह्मणोंके दाहिने कानके समीप सदा ही रहती हैं। देशमें विप्लव होने और दुर्भिक्ष पड़ने परदेश जाने, किसी पीड़ा आदिकी अवस्थामें और विपत्ति पड़नेपर पहले किसी भांति अपनी देहकी रक्षा कर ले और पीछे धर्म्मानुष्ठान करे। विपत्तिके समय चाहे कठोरता वा कोमलतासे किसी भांति दीन आत्माका उद्धार करे। पीछे जब समर्थ होवे, तो अपना धर्म्मानुष्ठान कर ले। जिस समय विपन्नावस्था आ जाय, उस समय शौचाचारपर ध्यान देनेका कोई प्रयोजन नहीं है। विपत्तिमें प्रथम अपनी आत्माकी रक्षा करना चाहिये। सुस्थ हो जानेपर पीछे धर्म्माचरण कर लेने हीसे काम चल जायगा।

इति सप्तम अध्याय समाप्त।

---

## अष्टम अध्याय।

यदि बंधे बंधे वा जोतनेमें किसी बैलकी मृत्यु हो जाय और उस मृत्युमें कोई कामना न हो, तो उस अकामकृत पापका किस भांति प्रायश्चित्त होगा, वही अब कहा जाता है। जो ब्राह्मण वेद वेदाङ्गवेत्ता, धर्म्मशास्त्र पारदर्शी और अपने कर्त्तव्यकर्म्ममें निरत हैं, ऐसे ब्राह्मणोंको उल्लिखित स्थलमें केवल निजकृत पापका विषय परिषद्के समीप निवेदन करना होगा। ऐसे स्थलमें कैसी अवस्थामें परिषद्के समीप उपस्थित होना पड़ता है उसका लक्षण लिखते हैं, क्योंकि यथारीति उपस्थित होने हीसे परिषद् उसे व्रतका उपदेश देंगी। यदि पापीने निश्चय ही पाप किया है ऐसा उसके मनमें

तुरन्त जंच जाय, तो परिषद्‌के समीप जानेके पहले भोजन कदापि न करे। जहां परिषद्‌तक नहीं वहां यदि सभामें आनेके प्रथम भोजन कर ले, तो उसका पाप द्विगुण बढ जाता है। मैंने पाप किया है, यदि ऐसा सन्देह हो, तो जबतक पाप करने वा न करनेकी बात निश्चय न हो जाय तबतक भोजन न करे। भ्रमसे ऐसा निश्चय न कर ले, कि मैंने पाप नहीं किया है, क्योंकि भ्रमसे किसी बातका सिद्धान्त नहीं हो सकता। पाप करके किसी भांति उसे नहीं छिपाना चाहिये, क्योंकि छिपानेसे पाप अधिक बढ़ता है। चाहे पाप भारी हो चाहे हलका हो, उसे धर्म्मवेत्ताओंसे अवश्य ही कह देना चाहिये। जैसे बुद्धिमान् वैद्य पीड़ित पुरुषकी पीड़ा आराम कर देते हैं, उसी भांति धर्म्मवेत्ता लोग भी पापीके पाप दूर होनेका यत्न कर देते हैं। इस भांति प्रायश्चित्त करनेसे लज्जाशील, सत्यनिष्ठ और सरल स्वभाववाला व्यक्ति तुरन्त प्रायश्चित्तसे शुद्ध हो जाता है। क्षत्रिय अथवा वैश्य यदि किसी ऐसे स्थलमें पाप करे, तो वे तुरन्त स्नान कर भीगे कपड़े पहने हुए ही एकाग्र चित्तसे मौनावलम्बन करके व्यवस्थापक सभामें चले जांय। सभाके समीप जाकर पापी तुरन्त ही साष्टाङ्ग जमीनपर पड़ जाय, किन्तु कुछ बोले नहीं। जो ब्राह्मण (सावित्री) वेद अथवा गायत्री, सन्ध्या उपासना नहीं जानते, अग्निमें हवन न करते हों, किन्तु कृषिकर्म्ममें नियुक्त हों वे केवल नाममात्रके ब्राह्मण हैं। मन्त्र तथा व्रतरहित और केवल जातिमात्रोपजीवी ऐसे ब्राह्मण यदि एक हजार एकत्र हो जांय तो भी वह "परिषद्" नहीं कही जा सकती। ज्ञानवञ्चित मूर्ख और धर्म्ममतविमूढ़ व्यक्ति जो कुछ कहते हैं और उस अनर्थवादसे जो कुछ पाप होता है, वह पाप शतधा होकर उन व्यक्तियोंके शिरपर जा पड़ता है जो उनकी बातोंको कहते हैं। धर्म्मशास्त्रका प्रकृतमर्म्म न जानकर जो किसीको प्रायश्चित्तकी व्यवस्था देते हैं, तो उस व्यवस्थासे पापीका प्रायश्चित्त तो दूर हो जाता है, किन्तु पापीका पाप व्यवस्थादाता सभ्यगणके शिरपर जा बैठता है। वेदार्थवेत्ता चार अथवा तीन ब्राह्मण जो कुछ व्यवस्था दें, वही धर्म्मसम्मत व्यवस्था मानी जायगी। पर इनसे भिन्न यदि हजारों आदमी व्यवस्था दें, तो वह धर्म्म कहकर ग्राह्य न होगी। जो ब्राह्मण प्रमाणपथावलम्बन करते हैं अर्थात् सभी बातोंका प्रमाण संग्रहकर जो धर्म्मशास्त्रकी व्यवस्था देते हैं, ऐसे बहुगुणवेत्ता पुरुषोंसे ही पाप डरता है। जैसे पत्थरपर पड़ा हुआ जल वायु और सूर्य्यके उत्तापसे धीरे धीरे सूख जाता है, उसी भांति उक्त ब्राह्मणसमिति या परिषद्‌की आज्ञासे सम्पूर्ण पातक दूर हो जाता है। उक्तलक्षणानुसार व्यवस्था

होनेसे पापकारी अथवा व्यवस्थादाता-गण,—किसीपर वह पाप नहीं आता। सूर्य्यकिरणों और वायुसे जैसे जल सूख जाता है, उसी भांति पाप एकदम विनष्ट हो जाता है। जो ब्राह्मण-गण वेद वेदाङ्गवेत्ता और धर्म्मज्ञ हैं, पर आहिताग्नि नहीं हैं, ऐसे पांच अथवा तीन ब्राह्मण एकत्र हों, तो उसे परिषद कहते हैं। जो लोग मुनि, आत्मज्ञानसम्पन्न यज्ञ करने और करानेवाले, देवव्रतपरायण या स्नातक ब्राह्मण हैं, ऐसे ब्राह्मण यदि एक ही हों, तो उसे भी परिषद् कहते हैं। पहले मैं कह चुकाहूं, कि वेदज्ञ पांच ब्राह्मणोंके एकत्र होने हीपर "परिषद्" होगा। पर यदि उक्त लक्षणवाले पांच ब्राह्मण न मिलें, तो वेदका न जाननेवाला भी ब्राह्मण यदि निज वृत्तिसे परितुष्ट हो, तो ऐसे ब्राह्मणके पा जानेपर भी "परिषद्" वो भी जा सकती है। इससे भिन्न जो ब्राह्मण नाम मात्रके ब्राह्मण हैं, ऐसे यदि हजारों ब्राह्मण इकट्ठे हों तब भी वह "परिषद्" नहीं कही जा सकती। जैसे काठका बना हुआ हाथी और चामका बना हुआ मृगा प्रकृत हाथी और मृगा नहीं हैं, उसी भांति केवल नाम मात्रका ब्राह्मण वेदवेदाङ्गसे विहीन मूर्ख ब्राह्मण भी प्रकृत ब्राह्मण नहीं है। जलशून्य गांव वा जलशून्य कूप और अग्निशून्य हवन जैसे व्यर्थ कहा जाता है, उसी भांति मन्त्र-हीन ब्राह्मण भी असार है। जैसे नपुंसकका स्त्रीसम्भोग निष्फल होता है, ऊसर भूमि फलवती नहीं होती और जैसे अज्ञ ब्राह्मणको दान देना निष्फल है, उसी भांति ऋक् वा वेद मन्त्रहीन ब्राह्मण भी निष्फल हैं। चित्र कर्म्ममें जिस भांति अनेक प्रकारके अङ्ग प्रत्यङ्ग यथाक्रम चित्रित होकर परिस्फुट होते हैं, उसी भांति विधि-पूर्व्वक संस्कारसे यथाक्रम ब्राह्मणोंका ब्राह्मणत्व भी प्रकाश होता है। जो ब्राह्मण केवल नाममात्रके ब्राह्मण हैं, वे यदि प्रायश्चित्त विधि दें, तो वे पापकारी ब्राह्मण नरकमें पड़ते हैं। जो द्विजगण वेदपाठ और पञ्चयज्ञ करते हैं, वे ब्राह्मण पञ्चेन्द्रिय विषयासक्त प्राणियोंके आश्रय रूप होकर इन तीनों लोकोंको धारण करते हैं। श्मशानकी अग्नि मंत्रपूत होकर जिस प्रकार सर्व-भुक् होती है, उसी प्रकार विप्रगण भी ज्ञान लाभकर सर्वभक्ष और देवरूपी होते हैं। जिस भांति सम्पूर्ण अपवित्र वस्तु जलमें फेंक दी जाती है, उसी प्रकार सम्पूर्ण पापको निर्म्मल ब्राह्मणोंके ऊपर फेंक देना चाहिये। गायत्रीविहीन ब्राह्मणको शूद्रसे भी अपवित्र समझना चाहिये और जो ब्राह्मण गायत्रीनिष्ट और ब्रह्मतत्त्ववेत्ता हैं, वे ही द्विजगणमें श्रेष्ठ और पूजनीय हैं। इस अवस्थामें ब्राह्मण यदि दुःशील भी हो, तो भी वह पूजनीय ही होगा, पर शूद्र यदि संयतेन्द्रिय भी हो

तो भी वह पूजनीय नहीं हो सकता। कौन ऐसा है जो दुष्टा गौको छोड़कर बड़ी सीधी गदहीका दूध दुहने जायगा? जो द्विज धर्मशास्त्ररूपी रथपर सदा सवार होकर वेदरूपी खड्गको धारण किये रहते हैं, वे यदि हंसी खेलकी भांति भी कोई बात कहें, तो उसे भी परम धर्म मानना चाहिये। जो ब्राह्मण चारो वेद जानते हों निर्विकल्प हृदय, वेदाङ्गवेत्ता और धर्म-पाठक हों, ऐसे एक ब्राह्मण ही श्रेष्ठ परिषद् हैं, पर संसारी प्रपञ्चमें पड़े हुए दश भी वेदविद् ब्राह्मण एकत्र हों, तो ऊपर कही हुई परिषद्की अपेक्षा मध्यम हैं। राजाकी अनुमति लेकर ही द्विजगण प्रायश्चित्तकी व्यवस्था देंगे। विना राजाकी आज्ञा किसी भांति वे स्वयं व्यवस्था न देंगे। ब्राह्मणोंकी बात न सुनकर अथवा उनकी अनुमति न लेकर यदि राजा स्वयं प्रायश्चित्तकी व्यवस्था देनेकी इच्छा करें, तो पापीका पाप शतधा होकर राजाके ऊपर जा बैठता है। किसी देवालयके सम्मुख बैठकर ब्राह्मणगण प्रायश्चित्तकी व्यवस्था देवें। व्यवस्था निश्चय हो जानेके बाद वेदमाता गायत्रीका जप करके पीछे व्यवस्था दें। मनमें यदि कोई पाप हो, तो उसे भी पहले मिटा लेना चाहिये। प्रायश्चित्त करनेके समय शिखासहित केश मुण्डन कराना होगा। त्रिकाल सन्ध्या करना होगी। रात्रिमें गोशालामें सोना होगा और दिनमें जिधर जिधर गऊ फिरें उनके पीछे पीछे फिरना होगा। यदि अत्यन्त गर्मी, वर्षा, या भयङ्कर शीत पड़े वा अतिशय हवा चले, तो यथाशक्ति गौओंकी रक्षा न कर अपनी आत्माकी रक्षा करनेका कोई यत्न न करे। अपने वा दूसरेके घर वा खेतका अथवा खलखल्य शस्य यदि गौ खा जाय अथवा बच्चा दूध पी ले, तो उन गौओंको मना न करे। गौ जलपान कर ले तब आप भी पानी पीवे। गौ जब सो जाय तब आप भी सोवे। यदि गौ किसी भांति कादोमें फंस जाय, तो प्राणपणसे उसका उद्धार करना होगा। जो व्यक्ति ब्राह्मण और गौके लिये अपना प्राणत्याग करता है, वह ब्राह्मण और गौकी रक्षा करनेवाला ब्रह्महत्यादि पापसे मुक्त हो जाता है। गौवधके प्रायश्चित्तके लिये प्राजापत्यव्रतकी व्यवस्था देना चाहिये। प्राजापत्य नामक कृच्छ्रव्रतको चार भागमें बांटना होगा। एकदिन केवल एकवार भोजन करके रहे, फिर एकदिन केवल रात्रिमें भोजन करके रह जावे, उसके बाद एक दिन विना मांगे जो कुछ मिल जाय, उसे ही खाकर रहे और चौथे दिन केवल वायु पीकर रह जाय। यही एकपाद प्रायश्चित्त कहा जाता है। पहले दो दिन केवल एकवार भोजन करके रहे, उसके बाद दो दिन केवल रात्रिमें ही भोजन करके

रह जाय, इसके बाद दो दिन बिना मांगे जो कुछ मिल जाय उसे खाकर रह जाय, फिर दो दिनतक केवल वायु पीकर रह जाय। इसको द्विपाद प्रायश्चित्त कहते हैं। प्रथम तीन दिन सिर्फ एकवार भोजन कर रह जाय, उसके बाद तीन दिन केवल रात्रिमें भोजन करे, उसके बाद तीन दिन बिना मांगे जो कुछ मिले, उसे ही भोजन करके रह जाय और अन्तके तीन दिन केवल वायु पीकर रह जाय। इसको त्रिपाद प्रायश्चित्त कहते हैं। प्रथम चार दिन केवल एकवार भोजनकर रह जाय, उसके बाद चार दिन केवल रात्रिमें भोजन करे, उसके बाद चार दिन बिना मांगे जो कुछ मिले, उसे खाकर रह जाय, अन्तमें चार दिन केवल वायु पीकर रह जाय। इसीको पूर्ण प्रायश्चित्त कहते हैं। उक्तरूपसे प्रायश्चित्त करनेपर ब्रह्मभोज कराना होगा और ब्राह्मणोंको दक्षिणा देना होगी। द्विजगण पवित्र मन्त्र जपेंगे। ब्राह्मणभोजन करानेसे गोहत्याकारी निश्चय ही शुद्ध हो जायगे, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं।

अष्टम अध्याय समाप्त।

---

## अथ नवम अध्यायः।

यथारीति रक्षाके लिये गौको रुद्ध किया वा बांधा जाय, और गोहत्या हो जाय, तो कोई दोष नहीं लगेगा, किन्तु इस भांतिकी गोहत्याको काम वा अकामकृत हत्या नहीं कह सकते। दशाङ्गुलि जैसा स्थूल या एक हाथ लम्बा रसयुक्त और छोटे छोटे पल्लवसे युक्त, ऐसा होनेपर उसे दण्ड कहा जाता है। दण्डव्यतीत यदि और किसी चीजसे किसी गौको मार वा निपातकर गोहत्या करे, तो वह प्रायश्चित्तका भागी होगा और उसे उल्लिखित प्रकार दुगुना गोव्रत करना होगा। रुद्ध करना, बांधना, जोतना और मारना इन्हीं चार प्रकारोंसे गोहत्या होती है। बन्द रखनेवाली गोहत्या होनेसे एकपाद प्रायश्चित्त करना होता है, बन्धन गोहत्या होनेपर द्विपाद, जोतनेवाली गोहत्या होनेसे त्रिपाद और मारनेवाली गोहत्या होनेसे पूर्ण प्रायश्चित्त करना होगा। चरागाहमें घेरकर रखने, घरमें, दुर्गमें, समतल प्रान्तर भूमिमें, नदी वा समुद्रतीरपर, तालाब वा पर्वत कन्दराके समीप अथवा दग्ध स्थानमें रोककर रखनेसे जो गोहत्या होती है उसे रोध गोहत्या कहते हैं। यदि जुएमें वा रस्सीसे बांधी जाय, घण्टीकी रस्सी अथवा आभूषणमें दी हुई रस्सीसे घरमें अथवा जलमें गौकी मृत्यु हो, तो उसे अवस्थाभेदसे कामकृत वा अकामकृत बन्धन

हत्या कहते हैं। यदि हलमें, गाड़ीमें जोते जाने, दो चार बैलोंके एक साथ मड़नी आदिमें बांधे जानेपर अथवा अत्यन्त कसकर बांधनेसे गौकी मृत्यु हो, तो उसे जोत हत्या कहते हैं। मत्त, उन्मत्त, या प्रमत्त अवस्थामें हो अथवा सज्ञान वा अज्ञान अवस्थामें हो वा कामकृत अथवा अकामकृत क्रोधसे ही हो, यदि दण्डसे वा पत्थरके टुकड़ेसे कोई गौको मारे और उस मारसे वह गौ घायल हो या मर जाय, तो ऐसी हत्याको निपातनकी गोहत्या कहते हैं। उक्तरूपसे गौके मूर्च्छित होकर गिर पड़नेपर फिर यदि गौ उठकर चलने लगे, पांच सात ग्रास खाने लगे, अथवा जलपान करे, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। पिण्डबंधी अवस्थामें यदि कोई गोगर्भ नष्ट करे, तो एकपाद, गर्भसञ्चारावस्थामें नष्ट होनेमें द्विपाद और उसके बाद गोगर्भचेतनावस्थाके पूर्व त्रिपाद प्रायश्चित्त करना पड़ेगा। एकपाद प्रायश्चित्त करनेमें अङ्गका रोम त्याग करना होगा, द्विपादमें मूछ और दाढ़ी मुड़वाना होगी, त्रिपाद प्रायश्चित्तमें शिखा छोड़कर सभी अङ्गोंके रोंये मुड़वाना होंगे और पूर्ण प्रायश्चित्त करनेमें शिखा समेत रोममात्रको मुड़वाना होगा। एकपाद प्रायश्चित्तमें एक जोड़ा कपड़ा, द्विपाद प्रायश्चित्तमें कांस्यपात्र, त्रिपाद प्रायश्चित्तमें एक वृष और पूर्ण प्रायश्चित्तमें एक जोड़ा वृष दान करना होगा। सम्पूर्ण गात्र पूर्णरूपसे निष्पन्न न होनेपर भी गोभ्रूणमें चेतनता पाई जाती हो और सम्पूर्ण अङ्गोंमें यदि स्फुरण आ गया हो और उस समय किसीने उसकी हत्या की हो, तो उक्त गोव्रतसे दूना गोव्रत उसे करना होगा: यदि कोई पत्थर फेंककर वा लाठीसे गौकी सींग तोड़ दे, तो मारनेवालेको एकपाद प्रायश्चित्त करना होगा और यदि गौकी सींग जड़से उखड़ जाय, तो मारनेवालेको द्विपाद प्रायश्चित्त करना होगा। उक्त प्रकारसे यदि कोई गौकी पूंछ तोड़दे, तो उसे एकपाद कृच्छ्रव्रत करना होगा। हड्डी तोड़नेसे द्विपाद, कान तोड़नेसे त्रिपाद और सम्पूर्ण अङ्गभङ्ग करनेपर पूरा कृच्छ्रव्रत करना पड़ेगा। सींग, हड्डी और कटि, इनके टूट जानेपर यदि गौ छः महीनेतक जीती रह जाय, तो प्रायश्चित्त करनेकी कोई जरूरत नहीं है। यदि मारनेसे गौका कोई अङ्ग फूट जाय वा उसमें घाव हो जाय, तो जबतक घाव वा क्षतस्थान अच्छा न हो जाय तबतक मारनेवाला व्रणस्थानमें तेल वा मरहम आदि अपने हाथसे लगावे और जबतक गौ दृढ़, बलवान, सम्पूर्णरूप आरोग्य न हो जाय तबतक यवस, तृण या घासमात्र खाकर रहे और उस गौका पालन करे। इसके बाद ब्राह्मणको नमस्कार करके निज गौ-

रूपको परित्याग करे। यदि उस गौका सर्वाङ्ग पूर्ववत् हो जाय, किन्तु वह अङ्ग भङ्ग ही रह जाय, तो गोहत्याके प्रायश्चित्तका आधा प्रायश्चित्त करना होगा। उठनावम ढेला, पत्थर अथवा किसी अस्त्रसे बलपूर्वक गोहत्या करनेपर शुद्ध होनेकी व्यवस्था अब लिखी जाती है। काठसे गोहत्या करनेसे सान्तपन व्रत करना होगा। ढेलेसे गोवध करनेसे प्राजापत्य, पाषाणसे गोवध करनेसे तप्तकृच्छ्रव्रत और शस्त्रसे गोहत्या करनेसे अति कृच्छ्रव्रत करना होगा। सान्तपन व्रतमें पांच, प्राजापत्यमें तीन, तप्तकृच्छ्रमें आठ और अति कृच्छ्रव्रत करनेपर तेरह गोदान करना होंगे। जैसी गौकी हत्या की हो, ठीक वैसी ही गौदानमें देना उचित है। महर्षि मनुजी तो कहते हैं, कि तदनुरूप गौका दाम भी देनेसे काम चल जा सकता है। गौको दागने वा चिह्नित करनेके लिये, उसे बांधना या रोक रखना दोष है। गाड़ी आदिमें जोतनेके लिये, दुहनेके समय अथवा सायङ्कालमें रक्षार्थ एकत्र करनेके लिये बांधने वा रोकनेसे कोई दोष नहीं। गौको दागनेके समय अतिरिक्त दागने, बहुत बोझा ढोआने, नाक फोड़ देने अथवा दुर्गम नदी पर्वत आदिपर ले जानेसे प्रायश्चित्त करना होगा। उक्त प्रकारसे अतिरिक्त दुःख करनेपर एक पाद, अति भार ढोलानेसे द्विपाद, नाक फोड़ देनेसे तीन पाद और उक्त सब पाप करनेसे पूर्ण प्रायश्चित्त करना होगा। चाहे गो बंधी हो चाहे खुली हो, पर यदि दागनेसे उसकी मृत्यु हो, तो पराशर भगवान्की मति है, कि यथाविधि एकपाद प्रायश्चित्त करने हीसे चलेगा। गोवधके छः कारण कहे गये हैं, (१) रोक रखना, (२) बांधना, (३) जोतना, (४) भार ढोलाना, (५) मारना, (६) जोतकर दुर्गमस्थानमें ले जाना। यदि किसी गायके सुप्राङ्गमें रस्सी बंधी हो और उसी अवस्थामें वह मर जाय, तो जिसके घरमें ऐसी गोहत्या होगी उसको अर्द्ध कृच्छ्रव्रत करना होगा। नारियलकी, सनकी और मूंजकी रस्सीसे अथवा लोहे आदिके सीकलसे गौको बांधना उचित नहीं है। यदि कदाचित् बांधे भी, तो उसके समीप फरसा हाथमें लेकर खड़ा रहे। कुश अथवा काशकी रस्सी बांधकर गौको दक्षिणमुख रखना चाहिये। इनकी रस्सियोंमें यदि आग लग जाय और गौका कोई अङ्ग जल जाय, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा, पर यदि उस जगह तृणराशि हो और उसमें आग लगनेसे गौ जल जावे, तो किस भांति प्रायश्चित्त करना होगा? इस प्रश्नके उत्तरमें यह कहते हैं, कि वहां पवित्र गायत्री जपकर उस पापसे मुक्त हो जायगा। कुएं वा बावलीके किनारे गौको भेजने, वृक्ष काटकर गौके ऊपर

गिरा देने अथवा गोभक्षण करनेवालेके हाथ गौको वेचनेसे गोवध करनेका पाप लगता है। यदि उक्त अवस्थामें गौके वचानेका यत्न करनेपर भी उसका कोख फट जाय, आंख फूट जाय, कान टूट जाय, कुएमें गिरकर डूब जाय अथवा कुएसे निकालनेमें भी उसकी गर्दन वा टाङ्ग टूट जाय और इन्हीं कारणोंसे यदि गौकी मृत्यु हो जाय, तो त्रिपाद प्रायश्चित्त करना होगा। जल पिलानेके लिये कुए, गड्हे वा पोखरे, नदीमें वंधे हुए घाटपर अथवा छोटे जलाशय या कुण्डमें गौको ले जाय और वहां यदि उसकी मृत्यु हो जाय, तो इसके लिये कुएके मालिकको प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। इसी भांति कुएके समीप खोदे हुए खात, नदी वा दीर्घिकाके खातमें अथवा साधारणरूपसे जलपानके लिये किसी खातमें, उक्त कारणसे गिरी हुई गौकी यदि मृत्यु हो जाय, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। घरके प्रवेशद्वारपर, घरमें अथवा अपने किसी कामके लिये वा घर बनानेके लिये जो कोई खात खोदे और उसमें यदि गिरकर गौ मर जाय, तो उसके लिये प्रायश्चित्त करना होगा। रात्रिमें गौको रूद्धकर वा वांधकर रखनेके समय यदि उसे सांप काट ले या वाघ पकड़ ले अथवा आग लगने वा विजली गिरनेसे घायल होकर गौकी मृत्यु हो जाय, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। मृत्यु वेष्टित होकर किसी गांवके शरजालद्वारा पीड़ित होनेके समय, वा घर गिरने वा अतिवृष्टि होनेसे यदि गौकी मृत्यु हो जाय, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। गौ यदि युद्धके समयमें मारी जाय, घर जलनेके समय जल जाय या वनाग्निसे अथवा गांव नष्ट होनेके समय मर जाय, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। यदि गौकी चिकित्सा करने तथा मूढ़गर्भके मोचनके समय उसे वांधे या रुद्ध करे और इस अवस्थामें अनेक यत्न करनेपर भी यदि उसकी मृत्यु हो जाय, तो प्रायश्चित्त नहीं करना होगा। बहुतसी पीड़ित गौओंको एकत्र वांधने वा रुद्ध करनेपर एवं अनभिज्ञ गो-चिकित्सकसे चिकित्सा करानेपर यदि गौकी मृत्यु हो जाय, तो प्रायश्चित्त करना होगा। गाय अथवा बैलकी विपत्तिके समय उपस्थित रहकर जो उस अपघात मृत्युको देखे और देखनेवाला यदि उस विपत्तिका प्रतिकार न करे, तो जितने देखनेवाले हैं, उन सबों को गोहत्याका पातक लगेगा। यदि बहुत लोगोंके बीच गोहत्या हुई हो और प्रकृत हत्याकारीका पता न लगे, तो राज-नियुक्त कर्म्मचारीगण प्रत्येकको शपथ खिलाकर साक्ष्य ग्रहणपूर्व्वक प्रकृत हत्याकारीका निर्णय कर लेंगे। यदि दैवात् एक गोहत्यामें अनेक लोग शामिल हों, तो वे सभी पृथक पृथक् गोवधका एकपाद वा चतुर्थांश

प्रायश्चित्त करें। गोहत्या होनेपर गौकी स्थितिकी परीक्षा करना होगी, क्योंकि यह देख लेना अवश्य चाहिये, कि गौको कोई रोग तो न था, वा वह बहुत कृश थी, कि नहीं, इसका निर्णय करना भी बहुत प्रयोजनीय है। यदि गायको ऐसा दोष रहा हो, तो उसके अनुसार पृथक् और भिन्न भिन्न प्रकारके प्रायश्चित्त भी होंगे, इसलिये इसका भली भांति अनुसन्धान करना चाहिये। एकमात्र सर्व्वशास्त्रज्ञ मनुजी ही कहते हैं, कि गोवधके प्रायश्चित्तमें सभी हालतमें चान्द्रायण व्रत करना होगा। जो व्यक्ति प्रायश्चित्तमें केशमुण्डन न कराकर उसकी रक्षा करना चाहे, तो उसे दुगुना प्रायश्चित्त करना होगा और जैसा ही द्विगुण प्रायश्चित्त करना होगा, वैसी ही द्विगुण उसकी दक्षिणा भी देना होगी। राजा, राजपुत्र अथवा वेदविद् ब्राह्मण हों, तो उनका विना केश मुण्डन कराये ही प्रायश्चित्त करनेकी व्यवस्था देना। जो व्यक्ति प्रायश्चित्त करनेमें केश मुण्डन नहीं कराते अथवा द्विगुण दानादि नहीं करते, उनका पाप ज्योंका त्यों बना रहता है वह पापमुक्त नहीं होते। और जो केशमुण्डनवर्जित प्रायश्चित्तकी व्यवस्था देते हैं, वे भी नरकमें पड़ते हैं। जो कुछ पाप किया जाता है, वह सभी पाप केशमें टिके रहते हैं। अन्ततः सब केश छोड़कर आगेका दो अङ्गुल केश काट डालना पड़ेगा। जिस स्थानमें केशमुण्डन कहा गया है, वहां यदि प्रायश्चित्तकारिणी कुमारी वा सधवा स्त्री हो, तो उसके शिरके अग्र भागका दो अङ्गुल केश काट देना चाहिये, क्योंकि स्त्रीलोगोंका केशमुण्डन, पृथक् शय्या और भोजनकी व्यवस्था नहीं हो सकती। रात्रिमें स्त्री गोशालामें शयन नहीं करे और न दिनमें गौओंका अनुसरण ही करे, उसमें भी नदीका सङ्गम और वनमें जाना विशेषकर उनके लिये मना है। वे मृगचर्म्म नहीं पहन सकतीं, इसलिये वे त्रिकाल स्नानकर देवाराधना करते हुए उस व्रतको समाप्त करें। वे लोग अपने भाई बन्धुमें रहकर ही कृच्छ्र, चान्द्रायणादि व्रत कर सकती हैं; वे बराबर घरमें रह तथा पवित्र होकर सम्पूर्ण नियमको पालन करें। इस संसारमें जो कोई गोहत्या करके छिपा रखेगा, वह निश्चय ही कालसूत्र नामक घोर नरकमें पड़ेगा। नरक भोगके बाद फिर आकर इसी मृत्युलोकमें जन्म ग्रहण करेगा और जन्म लेकर सात जन्मपर्य्यन्त नपुंसक, दुःखी और कुष्ट रोगसे पीड़ित रहेगा, इसलिये पाप कर उसे छिपानेकी चेष्टा नहीं करना चाहिये। उस पापको प्रकाश कर देना चाहिये और सर्व्वदा स्वधर्म्म पालन करना चाहिये। स्त्रीजाति, बालक, गो और

ब्राह्मणके ऊपर कभी क्रोध नहीं करना चाहिये। नवम अध्याय समाप्त।

---

## अथ दशम अध्याय।

चारो वर्णोंके सब प्रकारके पाप छूटनेका विधान हो चुका। अब अगम्यागमनकी बात कही जाती है। अगम्यागमन करनेसे चान्द्रायण व्रत करना होगा। कृष्ण पक्षमें प्रतिदिन एक एक ग्रास भोजन घटाना और शुक्ल पक्षमें उसी तरह एक एक ग्रास बढ़ाना होगा। अमावस्याको कुछ नहीं खाना होगा। यही चान्द्रायण व्रतकी विधि है। मुरगीके अण्डेके तुल्य एक ग्रास बनाना होगा। उक्त प्रमाणसे भिन्न ग्रास रचनेमें शास्त्र प्रमाणसे विरुद्ध समझा जायगा और वैसे व्रताचरणसे धर्म्म वा शुद्धिलाभ कुछ भी नहीं होगा। प्रायश्चित्त अनुष्ठानके अन्तमें ब्रह्मभोज कराना चाहिये। दो गाय और एक जोड़ा वस्त्र ब्राह्मणको दक्षिणास्वरूप देना होगा। जो द्विज चाण्डाली वा श्वपचीके साथ सङ्गम करें, वह ब्राह्मणोंकी आज्ञाके अनुसार त्रिरात्र उपवास करें। उसके बाद शिखासमेत सभी केशोंका मुण्डन कराकर तीन प्राजापत्य व्रत करें। उसके बाद ब्रह्मकूर्च (पांच दिनतक उपवासपूर्व्वक पञ्चगव्य पान करे) पान कर भोजनादिसे ब्राह्मणोंको सन्तुष्ट करें। उनको नित्य गायत्री जप करना होगा। एक गो और एक सांढ़ ब्राह्मणको दान देना होगा। ऐसा करनेसे वे अवश्य शुद्ध हो जायगे। यदि कोई क्षत्रिय वा वैश्य चाण्डालीके साथ सम्भोग करे, तो इन्हे दो प्राजापत्य व्रत, एक गाय और एक सांढ़ ब्राह्मणोंको दान करना होगा। यदि कोई शूद्र चाण्डाली वा श्वपचीके सङ्ग सङ्गम करे, तो उसे एक कृच्छ्र प्राजापत्य व्रत करना तथा एक गाय और एक सांढ़ दान करना होगा। यदि कोई मोहवश मातृगमन, भगिनीगमन, वा कन्या गमन करे, तो उनको तीन कृच्छ्र व्रत और उसके बाद तीन चान्द्रायण व्रत करना होगा। अन्तमें लिङ्गच्छेदन करनेपर वे शुद्ध हो सकते हैं। जान बूझकर मौसीके साथ सम्भोग करनेसे उक्त प्रकारसे प्रायश्चित्तकर शुद्ध हो सकता है। यदि कोई न जानकर मौसीके साथ सम्भोग करे, तो पराशर भगवान् कहते हैं,—कि वह केवल दो चन्द्रायण व्रत और दश गाय और दश वृष दान करनेपर शुद्ध होता है। जो व्यक्ति सौतेली मा, माताकी सखी, भाईकी लड़की, गुरुपत्नी, पतोहू, भाईकी स्त्री, मामी, वा अपने गोत्रकी कन्याके साथ सम्भोग करे, तो उसे तीन प्राजापत्य व्रत करना और उसके बाद दो गोदान करना होगा, तब वे शुद्ध हो सकते हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं।

पशु, वेश्या आदिके साथ सम्भोग करने अथवा भैंस, ऊंटनी, वनरिया, गदही वा शूकरीके साथ सम्भोग करे, तो उसे प्राजापत्य व्रत करना होगा। जो गौके साथ सम्भोग करे, वह त्रिरात्र व्रत-कर ब्राह्मणको एक गोदान करे। गदही ऊंटनी और भैंसके साथ गमन करनेसे एक अहोरात्रमें शुद्ध हो जाता है। गदर, परस्पर काटाकाटी और युद्धके समय, दुर्भिक्षमें, जनक्षयमें, विपक्ष राजासे बन्दी किये जानेके समय, अथवा किसी तरहके भयका कारण उपस्थित होनेके समय अपनी स्त्रीकी देख भाल करना चाहिये। जो स्त्री चाण्डालके साथ संसर्ग करे, वह दश प्रधान प्रधान ब्राह्मणोंके सामने अपना दोष प्रकाश करे। एकदिन निराहार रहकर गोमय जल और कादासे परिपूर्ण कुएमें कण्ठ पर्य्यन्त सभी शरीरको डुबाकर खड़ी रहे। इससे निकलकर शिखासमेत मस्तक केशका मुण्डन करावे और यावकोदनमात्र भोजन करे। उसके बाद त्रिरात्र उप-वासकर फिर एकरात्र जलमें रहे। अन्तमें शङ्खपुष्पीलताका मूल, पत्र, फूल, फल और सोना और पञ्चगव्य इकट्ठा पीसकर इनका क्वाथ निकालकर उसी जलको पीती हुई जबतक ऋतुमती न हो जाय, एकबारमात्र भोजन करे। जबतक व्रतानुष्ठान करे, तबतक बाहर ही रहना होगा। इस भांति प्रायश्चित्त शेष हो जानेपर ब्रह्मभोज करावे और दो गौकी दक्षिणा दे, तब वह शुद्ध हो सकती है,— ऐसा पराशर भगवान् कहते हैं। चारो वर्णोंकी नारियोंको ही यह कृच्छ्र-चान्द्रायण व्रत करना होगा। भूमि और स्त्री एक स्वरूप हैं; इसलिये इनको सहसा दूषित नहीं समझना चाहिये। यदि कोई पुरुष कैद करने या मार डालनेका भय दिखाकर, बांधकर अथवा जबरदस्तीकर वा और किसी प्रकारका भय दिखाकर स्त्रीके साथ सम्भोग करे, तो पराशर भगवान् कहते हैं, कि वैसा कृच्छ्र सान्तपन व्रताचरण करके वह शुद्ध हो जायगी। जो स्त्री एक ही बार किसीके साथ सम्भोग करके अब अन्य पुरुषके साथ सम्भोग करना नापसन्द करती हो, तो वह प्राजापत्य व्रत करने तथा फिर ऋतुमती हो जानेसे शुद्ध हो जावेगी। जिसकी स्त्री सुरापान करती है, उसके शरीरका आधा भाग पतित हो जाता है और जिसका आधा अङ्ग पतित हो जाता है, उसकी नरक जानेसे निष्कृति नहीं हो सकती। कृच्छ्र-सान्तपन व्रताचरण करनेके समय गायत्री जपना होगा। गोमूत्र, गोमय, गोदुग्ध, गोदधि और गोघृत इन्हीं पञ्चगव्यों और कुशोदकको पानकर एक रात्रि उपवास करनेसे स्मृतिकी मतिसे कृच्छ्र-

सान्तपन व्रत करना कहा जाता है। स्वामीके विदेश जाने, स्वामीकी मृत्यु होने अथवा स्वामीसे परित्यक्त होनेपर जो स्त्री उपपतिसे जारज गर्भ उत्पादन कराती है, उस पतिता पापकारिणी स्त्रीको दूसरे राज्यमें ले जाकर छोड़ आना चाहिये। यदि कोई ब्राह्मणी किसी परपुरुषके साथ फंसकर निकल जाय, तो उसे नष्टा कहते हैं। उसको किसी भांति फिर घरमें लाकर अपना नहीं सकते हैं। जो स्त्री कामवश वा मोहवश अपने बन्धु वा पुत्रका परित्याग कर दे, उसके यह लोक और परलोक दोनो ही नष्ट हो जाते हैं। यदि स्त्री उक्त रूपसे घरसे बाहर निकलकर दश दिनके भीतर फिर लौटकर अपने घर न चली आवे, तो उसके लिये प्रायश्चित्त भी नहीं है, इसीलिये कोई स्त्री दश दिनतक घर छोड़कर बाहर नहीं रह सकती है। बाहर रहनेपर नष्टा स्त्रियोंमें गिनी जायगी। उक्त अवस्थामें यदि वह स्त्री फिर घरमें रख ली जाय, तो उसके स्वामीको कृच्छ्रचान्द्रायण व्रत करना होगा। उसके बन्धु लोगोंको आधा कृच्छ्रचान्द्रायण व्रत करना पड़ेगा और उन लोगोंके साथ जिन्होंने खाया या जलपान किया है, उनको भी एकरात्र उपवास करना होगा, तब वह शुद्ध हो सकते हैं। यदि कोई ब्राह्मणी बिना पर पुरुषकी सहायता घरसे अकेली निकल जाय और बाहर जाकर एक सौ पुरुषसे उसने संसर्ग कर लिया हो, तो उसके सगोत्र लोग भी उसे परित्याग कर देंगे। ऐसी स्त्री यदि किसी पुरुषके घरमें चली जावे, तो वह अशुद्ध हो जाता है, और उस स्त्रीके यारका जो घर है, वही उसका मातृ-पितृ-गृह है। ऐसा लिखकर फिर पञ्चगव्यसे उस घरको शुद्ध करना होगा। उस घरके जितने मिट्टीके वर्त्तन हैं, उन्हें निकाल देना होगा और वस्त्र तथा काठ इत्यादि परिशोधन करना होगा। फलयुक्त द्रव्य समुदायको गौके केशसे शुद्ध करना होगा। ताम्रपात्रको पञ्चगव्यसे, कांस्यपात्रको दशबार भस्मसे मलकर शुद्ध करना चाहिये। इसके बाद जिस ब्राह्मणके घरमें उस नष्टा नारीने वास किया हो, वह ब्राह्मण व्यवस्था देनेवाले ब्राह्मणोंके पास जाय और वे लोग जैसी व्यवस्था दें उसी भांति प्रायश्चित्त करे। उस ब्राह्मणको दो गोदान और प्राजापत्यव्रत करना होगा। ब्राह्मण भिन्न और किसी जातिके घर उक्त नारी यदि रहे, तो घरका मालिक एक दिन रात उपास करके पञ्चगव्यसे घरको शुद्ध करें। उसके बाद पुत्र और भृत्य सब मिलकर ब्राह्मणोंको भोजन करावें। आकाश, वायु, अग्नि और यज्ञीय द्रव्य, चमस, भूमिस्थित जल और कुशा, ये किसी हालतमें अपवित्र नहीं होते हैं। ब्राह्मणगण

उपवासव्रत, पुण्यकर्म्म, सन्ध्या, देवार्च्चना, जप, होम और दान, इनको करनेसे सभी अवस्थामें शुद्धिलाभ कर सकते हैं। दशम अध्याय समाप्त।

---

## अथ एकादश अध्याय।

ब्राह्मण यदि अपवित्रतः, गोमांस अथवा चण्डालान्न भोजन करलें, तो कृच्छ्र-चान्द्रायण व्रत करें। ऐसा यदि क्षत्रिय वा वैश्य करें, तो आधा कृच्छ्र चान्द्रायण व्रत करें। शूद्र यदि उक्त चीज खा लेवे, तो उसको प्राजापत्यव्रत करना होगा। शूद्र पञ्चगव्य भोजन करे, द्विज ब्रह्मकूर्चपान करें। ब्राह्मणको एक, क्षत्रियको दो, वैश्यको तीन और शूद्रको चार गोदान करना होगा। शूद्रान्न, अशौचान्न, अभोज्यान्न, शङ्कितान्न, निषिद्धान्न, पूर्व्वोच्छिष्टान्न यदि कोई ब्राह्मण अज्ञानवश अथवा विपद्‌में पड़कर खा लेवे, तो जब उनको यह मालूम हो जाय, तब वह कृच्छ्र-चान्द्रायणव्रत करें और ब्रह्मकूर्च पान करें, यदि अन्नको सांप, न्योला, अथवा बिल्ली उच्छिष्ट कर दे, तो उस अन्नमें तिल, कुश और जल डाल देनेसे वह अन्न शुद्ध हो जायगा। इसमें कोई संशयकी बात नहीं है। यदि शूद्र अभोज्य अन्न भोजन करे, तो वह पञ्चगव्यसे शुद्ध हो जायगा। क्षत्रिय और वैश्य उक्त अन्न व्यवहार करें, तो वे प्राजापत्यव्रत करके शुद्ध होंगे। ब्राह्मण-गण एक पंक्तिमें बैठकर एकसाथ भोजन करते हों और उनमें एक भी कोई अपने पात्रको छोड़कर उठ जाय, तो पंक्तिमें कोई भी पुरुष शेष अन्नको न खाय। उक्त बात होनेपर भी यदि कोई ब्राह्मण लोभवश वा मोहवश शेषान्न नहीं छोड़े, खाता ही रह जाय, तो वह ब्राह्मण कृच्छ्र-सान्तपन व्रतकर उस दोषका प्रायश्चित्त करें। दूध जैसा उजला लहसुन, बैगन, गाजर, प्याज, ताड़ी, देवपूजार्थ द्रव्य, ओला ऊंटनीका दूध और बकरीका दूध,—इन सब पदार्थोंको जो ब्राह्मण अज्ञानवश सेवन करे, तो त्रिरात्रव्रत-कर पञ्चगव्य खानेसे शुद्ध होता है। यदि कोई ब्राह्मण अज्ञानवश मेंढक अथवा चूस-का मांस खा ले, तो जब उसे उस विषयका ज्ञान हो जाय, तो अहोरात्र उपवासकर यावकान्न खानेसे उसकी शुद्धि होती है। चाहे क्षत्रिय हो वा वैश्य हो, पर वह क्रियावान्, धर्म्म कर्म्मकारी और विशुद्धाचारी हो, तो उसके घर जाकर होम, यज्ञ वा पित्र्याद्धादिमें ब्राह्मणगण सदा ही भोजन कर सकते हैं। ब्राह्मण नदीतीरपर जाकर शूद्रसे दिया हुआ अन्न खा सकते हैं। यदि कोई ब्राह्मण अज्ञानवश जन्माशौच और मरणाशौचवाले व्यक्तिका अन्न खा ले, तो किस प्रकार उसे प्रायश्चित्त करना होगा,—इसका वर्णक्रमसे निर्देश किया जाता है।

शूद्रके जन्माशौचमें उसके अन्नको भोजन करनेसे शुद्धिके लिये आठ हजार गायत्री जप करना होगा। उक्त दशामें वैश्यका अन्न खानेसे पांच हजार गायत्री जप करना होगा। उक्त दशामें क्षत्रियका अन्न हो, तो उसके खानेसे तीन हजार गायत्री जप करना होगा। ब्राह्मणका जन्माशौचान्न खानेसे केवल प्राणायाम करने अथवा वामदेव्य सामवेद पाठ कर लेनेसे शुद्धि हो जाती है। यदि शूद्रके घरसे शुष्क अन्न या चावल आदि घी, दूध, और तेल वगैरह आवे और अपने घरपर रसोई बनाई जाय, तो वह अन्न पवित्र ब्राह्मणोंके भी भोजन योग्य है,—ऐसा मनु भगवान् कहते हैं। यदि किसी विपद्कालमें ब्राह्मण किसी शूद्रके घरमें भोजन करें, तो उस भोजन करनेका मनमें पछतावा होने होसे वे शुद्ध हो जाते हैं। ऐसा न होनेपर सौवार गायत्री जपकर शुद्ध हो जायेंगे। शूद्रोंमें दास, गोपाल, कुलमित्र (कदाचित इसीका अपभ्रंश कुरमी शब्द है! (?) अर्द्धसीर (कदाचित इसी शब्दका अपभ्रंश अर्द्ध-सिरा, अधसिरा, औधसिया, अन्तमें औधिया शब्द बन गया हो, अथवा जो शूद्र आत्मसमर्पण कर चुका हो, शूद्रोंमें इनका अन्न भोजन कर सकते हैं। शूद्र-कन्यामें ब्राह्मण वीर्य्यसे जो लड़का जन्मे और ब्राह्मण उसका संस्कार करें, तो उसको "दास" कहते हैं। पर यदि वह असंस्कृत हो, तो उसे "नापित" कहते हैं। शूद्रकन्यामें क्षत्रियके औरससे जो लड़का उत्पन्न हो, तो उसको "गोपाल" कहते हैं। ब्राह्मण निःसन्देह गोपालके घर भोजन कर सकते हैं। वैश्य कन्याके गर्भमें ब्राह्मणके वीर्य्यसे उत्पन्न जो पुत्र हैं, उन्हें आर्द्धिक अर्थात् "अर्द्धसिर कहते हैं" इनके घरमें भी ब्राह्मण भोजन कर सकते हैं। जिसका अन्न वा जल ग्रहण किया जाय और उसके वरतनका जल, दही, दूध वा घी यदि कोई अज्ञानवश खा ले, तो उसको कैसा प्रायश्चित्त करना होगा? उसकी व्यवस्था अब कही जाती है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य वा शूद्र यदि उक्त पातकके प्रायश्चित्तकी व्यवस्था चाहें, तो क्रमानुसार ब्रह्मकूर्च भोजन वा उपवाससे प्रायश्चित्तकी विधि देना होगी। शूद्रोंको उपवास करना विहित नहीं है। वे केवल दान करने हीसे शुद्ध हो सकते है। एक दिन रात मात्र ब्रह्मकूर्च आहार करनेसे चाण्डाल भी शुद्धि पा सकता है। गोमूत्र, गोमय, गोदधि, गोदूध और गोघृत एवं कुशका जल इनके सम्मिलन को ब्रह्मकूर्च कहते हैं। यह प्रञ्चगव्य पवित्र और पापनाशक हैं। काली गायका मूत्र और उजली गायका गोमय ताम्रवर्ण गौका दही और कपिल वर्ण गौका घृत लेना चाहिये। यदि ये पांच

वर्णकी गाय न मिले, तो केवल कपिल वर्ण गाय होसे सब काम चला लेना। गोमूत्र एक पल, दही तीन पल, घी एक पल, गोमय अर्द्धाङ्गुष्ठ परिमित, दूध सात पल एवं कुशोदक एक पल लेना होगा। गायत्री पढ़कर गोमूत्र "गन्धद्वारा इत्यादि" मन्त्र पढ़कर गोमय, "आप्यायस्व इत्यादि" मन्त्र, पढ़कर दूध, "दधिक्राव्ण इत्यादि" मन्त्रसे दही, "तेजोऽसि शुक्रम् इत्यादि" मन्त्रसे घृत और "देवस्यत्वा इत्यादि" मन्त्र पढ़कर कुशोदक लेना चाहिये। इसके बाद ऋक मन्त्र पाठ करके पञ्चगव्य शुद्ध करे, फिर उसे अग्निके समीप रखे। "आपोहिष्ठेत्यादि" मन्त्र पढ़ते पढ़ते सभी द्रव्योंको हिला हिलाकर एक जगह मिलाना चाहिये। "मानस्तोक इत्यादि" मन्त्रसे पञ्चगव्यको मन्त्रपूत करे। अन्तमें जिसका अग्रभाग कटा न हो ऐसे सात पत्तेवाले शुकवर्णवत् कुशसे पञ्चगव्यका हवन करना होगा। "इरावती इदं विष्णुः मानस्तोक मध्वती" इसी मन्त्रसे हवन करना होगा। अन्तमें जो कुछ होम शेष रहेगा, उसीको पान करना होगा। पीनेके प्रथम प्रणव उच्चारणकर उसे हिला ले, प्रणव पढ़कर मिला ले, प्रणव पाठकर उठावे और प्रणव पाठ कर ही उसे पीवे। जो पाप देहधारियोंके हाड़ हाड़में वेध गया हो, वह ब्रह्मकूर्च पान करनेसे इस तरह भस्म हो जाता है, जैसे अग्निसे काष्ठसमूह। जल पीते समय यदि मुखसे जल निकलकर पीनेवाले जलमें गिर पड़े, तो जल पीने लायक नहीं रहता। उस जलको फिर पी लेनेसे चान्द्रायणव्रत करना होगा। कुएमें कुत्ता, स्यार वा मर्कट गिरते देखा जाय अथवा उसमें हड्डी वा चमड़ा गिर गया हो, तो उस अपवित्र जलको जो ब्राह्मण पीवे, वह निम्नलिखित विधानके अनुसार प्रायश्चित्त करे। यदि कुएमें नर, काक, विड़ाल, शूकर, गदहा, ऊंट, गौ, हस्ती, मयूर, गेंडा, बाघ, भालू वा सिंह,—इनमें किसीकी हड्डी वा कङ्काल गिर पड़े, तो उस कुएंका जल दूषित हो जायगा। उस कुएका जल पीनेसे निम्न-लिखित क्रमसे ब्राह्मणादि चारो वर्णोंको प्रायश्चित्त करना होगा। ब्राह्मण तीन रात उपवास करनेसे, क्षत्रिय दो रात, वैश्य एक दिन और शूद्र एक रात उपवास कर-नेसे शुद्ध हो जाते हैं। जो ब्राह्मण पर-पाकनिवृत्त वा परपाकमें रत हों अथवा किसी अपच ब्राह्मणका अन्न खा लें, तो उनको चान्द्रायणव्रत करना होगा। अपच ब्राह्मणको दान देनेसे दानका यही फल होता है, कि दाता और प्रतिग्रहीता दोनो ही नरकगामी होते हैं। जो गृहस्थ अग्नि ग्रहणकर अग्निस्थापनके बाद पञ्चयज्ञ नहीं करते,—मुनि लोगोंने उसी व्यक्तिको परपाकनिवृत्त कहा है। जो व्यक्ति नित्य प्रातःकाल उठकर स्वयं पञ्च

यज्ञ करके दूसरेके अन्नसे अपनी जीविका निर्वाह करते हैं, उसे "परपाकरत" कहते हैं। जो ब्राह्मण गृहधर्म्मसे रहित होकर भी दान करे, धर्म्मतत्त्वज्ञ ऋषिगण उसे "अपच" कहते हैं। प्रति युगके लिये जो युगधर्म्म निर्द्दिष्ट है, उसी धर्म्मके अनुसार जो ब्राह्मण चलते हैं, उनकी निन्दा नहीं करना चाहिये। क्योंकि ब्राह्मणगण ही युग-रूपसे इस जगत्में अवतार लेते हैं। यदि कोई ब्राह्मणको "हुङ्कार" करे अथवा माननीय श्रेष्ठ व्यक्तिको "तुम" कहके सम्बोधन करे, तो वह व्यक्ति स्नानकर दिनभर उनका अभिवादन करके उन्हें प्रसन्न करे। यदि कोई ब्राह्मणको तृणसे भी मार दे, उनके गलेमें वस्त्र दे दे वा वहसमें उनको हरा दे, तो प्रणामादिद्वारा उनको प्रसन्न करना होगा। यदि कोई ब्राह्मणपर लाठी उठावे, तो उसे एकरात्र उपवास करना पड़ेगा। भूमिपर पटके, तो त्रिरात्र उपवास और लाठीसे मारकर ब्राह्मणकी देहसे रुधिर निकाल दे, तो अतिकृच्छ्रव्रत करना होगा। और यदि भीतर ही चोटका रुधिर जम जाय, तो केवल कृच्छ्रव्रत करना होगा। पाणिपरिमित अन्न खाकर नौ दिन रह जानेको अतिकृच्छ्र व्रत और त्रिरात्र मात्र उपवास करनेको केवल कृच्छ्रव्रत कहते हैं। यदि सभी पाप एक साथ इकट्ठे हो गये हों, तो लाख गायत्री जप करनेसे पूर्णरूपसे सभी पापोंसे छुटकारा पाकर शुद्ध हो जाता है।

एकादश अध्याय समाप्त।

---

## द्वादश अध्याय।

दुःस्वप्न देखने, वमन करने, क्षौर कराने, स्त्रीसम्भोग करने और श्मशानका चिताधूम देहमें लगनेके वाद स्नान करना होगा। यदि द्विजातीय ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य, इनमेंसे कोई अज्ञानवश विष्टा, मूत्र अथवा सुरा पी ले, तो उसका फिर संस्कार करना पड़ेगा। द्विजगणके पुनः संस्कारकर्म्ममें मृगचर्म्म, मेखला, दण्ड, और भिक्षाटन इन व्रतोंको करना होगा। स्त्री और शूद्रकी शुद्धिके लिये प्राजापत्यव्रत विहित है। व्रत करनेके वाद स्नानके उपरान्त पञ्चगव्य वनाकर उसे पान करनेसे ही शुद्धि होती है। यदि नित्य स्नान-क्रियामें कोई वाधा पड़े, गृहस्थापित अग्नि वुझ जाय अथवा किसी दूसरे कारणसे अग्निकार्य्यमें कोई वाधा पड़ जाय वा परिव्रज्यामें विघ्न पड़े, तो इन तीनों प्रत्यवायसे जिस प्रकार शुद्धि होगी, उसे कहते हैं। उक्त दशामें क्षत्रिय वैश्य वा शूद्र, इन तीन वर्णोंको दो प्राजापत्य व्रत वा तीर्थपर्य्यटन अथवा ग्यारह वृष दान करना होगा। ऐसा करनेसे उनकी शुद्धि हो जायगी। अब ब्राह्मणोंके लिये व्यवस्था कही जाती है। वे वह में [illegible]

किसी चौराहेपर शिखासमेत शिर मुण्डन कराकर तीन प्राजापत्यव्रत करें और एक गौ और एक वृष दक्षिणा दें। स्वायम्भुव मनुने कहा है, कि ऐसा करनेसे ब्राह्मणगण उक्त पापसे मुक्त होकर फिर यथापूर्व ब्रह्मत्व लाभ करते हैं। बुद्धिमान् लोगोंने पांच तरहके स्नान कहे हैं, यथा, आग्नेय, वारुण, ब्राह्म, वायव्य और दिव्य। भस्मसे मार्जन करनेको आग्नेय, जलसे स्नान करनेको वारुण, "आपोहिष्ठा मयोभुव" इत्यादि मन्त्र उच्चारणकर मानसिक स्नान करनेको ब्राह्म; धूलि अङ्गमें लगाकर स्नान करनेको वायव्य और धूप रहते वर्षाके जलमें स्नान करनेको दिव्य स्नान कहते हैं। इस दिव्य स्नान करनेवालेको गङ्गास्नानका फल होता है। जब ब्राह्मणगण स्नान करनेके लिये चलते हैं, उस समय उनके पितृगण और देवगण तृषातुर होकर वायुरूपमें उनके साथ साथ चलते हैं। स्नानकर जब वे वस्त्र फींचकर गार लेते हैं, तो वे निराश होकर लौट जाते हैं। इसलिये विना तर्पण किये कभी कपड़ेको गारना नहीं चाहिये। जो द्विज स्नानकर खड़े ही खड़े शिर भारते हैं अथवा जलके ऊपर आचमन करते हैं, पितृगण वा देवगण उनके दिये हुए जलको ग्रहण नहीं करते। शिरपर पगड़ी देकर, लाङ्ग खुली रखकर, शिखाबन्धन न कर और यज्ञोपवीत न रखकर द्विजगण आचमन करनेपर भी अपवित्र ही रहते हैं। स्थलपर रहकर जलमें और जलमें रहकर स्थलमें आचमन नहीं करना चाहिये। जलमें रहकर जल छीमें और स्थलपर रहकर स्थल छीमें आचमन करनेसे पवित्रता हो सकती है। स्नान, पान, छींक, शयन, भोजन, रास्ता चलने और कपड़ा बदलनेके पहले आचमन किया भी हो, तो फिर आचमन कर लेना चाहिये। छींकने, थूकने दांतसे जूठा होने, भूठ बोलने अथवा पतित व्यक्तिके साथ सम्भाषण करनेपर दाहिना कान छू लेना चाहिये। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, सोम, सूर्य्य और वायु, ये सभी ब्राह्मणके दाहिने कानमें वास करते हैं। सूर्य्य किरणोंसे पवित्र दिवाभागमें ही स्नान करना प्रशस्त है। जिस समय राहुदर्शन अर्थात् ग्रहण हो, उससे भिन्न और समय रात्रिमें स्नान करना प्रशस्त नहीं है। मरुद्गण, रुद्रगण, वसुगण, आदित्यगण और अन्यान्य आदि देवता सभी चन्द्र देवके अन्तर्गत हैं; इसलिये चन्द्रग्रहणमें स्नान करना चाहिये। खलयज्ञ, विवाह, संक्रान्ति और ग्रहण ऐसे ही कई एक समयमें रात्रिमें दान करना चाहिये। दूसरे समय रात्रिमें दान करना विहित नहीं है। पुत्रजन्ममें, यज्ञकालमें, स्वस्त्ययन वा राहुदर्शनमें ही रात्रिकालमें दान करना प्रशस्त है और समयमें रात्रिमें दान करना प्रशस्त नहीं है। रात्रिके द्वितीय और तृतीय प्रहरको महानिशा

कहते हैं। रात्रिके प्रथम और चतुर्थ प्रहरमें दिनकी तरह स्नान कर सकते हैं। चितिस्थित चैत्य वृक्ष, चाण्डाल और सोम विक्रय करनेवालेका स्पर्श करनेपर ब्राह्मण सवस्त्र जलमें स्नान करे। अस्थिसञ्चय करनेके पूर्व रोनेसे स्नान करना होगा। ब्राह्मणगणके दशाहके बीचमें रोनेसे स्नानके पहले उन्हें आचमन करना होगा। सूर्य्य जब राहुसे ग्रस्त हो जाते हैं, तो उस समय सभी जल गङ्गाजलके सदृश पवित्र हो जाते हैं। चन्द्रग्रहणके समय भी सभी जल पवित्र हो जाते हैं। ग्रहणकालमें सर्वत्र ही स्नानादि कार्य्य कर सकते हैं। कुशसे पवित्र किये हुए जलमें स्नान करने, कुश-जलसे आचमन करने एवं कुशजलका पान करनेसे ब्राह्मणगणको सोमरस पान करनेका फल होता है। जो ब्राह्मण अग्निकार्य्यसे भ्रष्ट अथवा सन्ध्योपासनाविहीन हो गये हों, वेदाध्ययन नहीं करते हों, उन ब्राह्मणोंको "वृषल" कहते हैं। वृषल होनेके डरसे ब्राह्मण वेद पढ़ें। यदि सम्पूर्ण वेद न पढ़ सकें, तो वेदका एक अंश भी उन्हें अवश्य पढ़ लेना चाहिये। शूद्रका अन्न खाने वा जल पानसे पुष्ट होकर ब्राह्मण यदि वेद भी पढ़ें वा जप और हवन करें तब भी उनकी सद्गति नहीं होती है। शूद्रका अन्न खाने, शूद्रके साथ संसर्ग रखने, शूद्रके साथ उठने बैठने और शूद्रसे ज्ञान प्राप्त करनेसे ब्राह्मणका अन्तः-करण ज्ञानाग्निसे यद्यपि प्रज्वलित हो, तथापि वे अधःपतित हैं, जिस ब्राह्मणका शरीर जननाशौच वा मरणाशौच युक्त शूद्रके अन्नसे परिपुष्ट हुआ है। वह ब्राह्मण किस किस नीच योनिमें जन्म पावेंगे, यह हम भी विशेष रूपसे नहीं जानते। वह ब्राह्मण १२ जन्म गिद्ध, १० जन्म शूकर और ७ जन्म कुत्ता होंगे, ऐसा मनुजी कहते हैं। यदि कोई ब्राह्मण दक्षिणा पाकर शूद्रके लिये होम करें, तो वे ब्राह्मण शूद्र होंगे और शूद्र ब्राह्मणत्व पावेगा। जो ब्राह्मण मौनव्रत धारण करें, वे किसी समय बैठकर बातचीत न करें। जो ब्राह्मण भोजन करनेके समय बोलें, उनको वह अन्न छोड़कर उठ जाना चाहिये। जो ब्राह्मण आधा भोजनकर भोजनपात्रमें जल पीते हैं, उनके दैवकर्म्म और पितृकर्म्म दोनो ही नष्ट हो जाते हैं और वे अपनेको भी अधोगतिको पहुंचाते हैं। तर्पणपात्र रहनेपर भी जो द्विजातीय तर्पण नहीं करते, उनसे देवता अप्रसन्न रहते और उनके पितृगण निराश होकर लौट जाते हैं। न्यायवान् और बुद्धिमान् गृहस्थ जब अपने पोष्यका पालन एवं धर्म्मार्थकी सिद्धिके लिये निरत रहें, उस समय भी सदा सर्व्वदा धर्म्म होका ख्याल रखेंगे। न्यायके अनुसार उपार्ज्जन कर सर्व्वदा ज्ञानरक्षा और ज्ञानोपार्ज्जन करना चाहिये, क्योंकि न्यायपथपर न

चलकर जो जीवन यापन करते हैं, वह सब धर्म्म कर्म्मसे बाहर होते हैं। अग्निचित्‌ब्राह्मण, कपिला गौ, यज्ञकारी, राजा, भिक्षुक और समुद्र, इन सबोंको देखतेही पुण्य प्राप्त होता है, इसीलिये इनको देखनेकी चेष्टा सदा ही करना चाहिये। अरणी, काली बिल्ली, चन्दन, श्रेष्ठ मणि, घी, तिल, काला मृगचर्म्म और खसी इनको घरमें रखना चाहिये। सौ गाय और एक सांढ़ खुले हुए जिस खेतमें चर सकें, उस खेतसे दशगुना खेतको एक गोचर्म्म कहते हैं। यदि कोई मन, वचन वा किसी तरह कर्म्मसे ब्रह्महत्यादि महापातक करें, तो उक्त प्रमाणका एक गोचर्म्म दान करनेसे ही तुरन्त उक्त महापातकसे छुटकारा पा जाते हैं। बहुत कुटुम्ब वा परिवारवाले दरिद्र ब्राह्मणको विशेषतः श्रोत्रियको दान देनेसे दाताकी परमायु वृद्धि होती है। सोलह दिनके बीचमें यदि कोई स्त्री फिर रजस्वला हो जाय, तो वह स्नान कर शुद्ध हो जाती है, और यदि सोलह दिनके बाद रजस्वला हो, तो तीन रात अशौच रहता है,—ऐसा मनुजी और उशनाजी कहते हैं। चाण्डालीको स्पर्श करनेसे दो दिन, प्रसूतिको स्पर्श करनेसे चारदिन, रजस्वलाको स्पर्श करनेसे छः दिन और पतिताको स्पर्श करनेसे आठ दिन अशौच रहता है। इसीलिये इनके समीप जानेसे भी स्वतन्त्र स्नान करना होगा। यदि अज्ञानसे उनका स्पर्श कर ले, तो स्नानकर सूर्य्यकी ओर ताक देने हीसे पवित्र हो जायगा। यदि कोई ज्ञानहीन ब्राह्मण वापी, कूप, तड़ागमें मुखसे जल पीवे, तो निश्चय है, कि वे जन्मान्तरमें कुत्तेका जन्म पावेंगे। यदि कोई पुरुष क्रोध-वश होकर "अपनी स्त्रीके पास नहीं जाऊंगा, वह अगम्या है" ऐसी प्रतिज्ञा कर ले और फिर उसके पास जाना चाहे, तो उसे ब्राह्मणोंको अपनी इच्छा सुनाना होगी। यदि थकावट, क्रोध, अथवा तमोभावका आधिक्य हो जाने अथवा श्रम, भूख, प्यास, भयकी अधिकतासे अतिशय कातर होनेके कारण दानादि पुण्यकर्म्म न कर सके, तो उसे तीन दिन प्रायश्चित्त करना होगा। उसको महानदीके सङ्गमपर प्रतिदिन तीनवार स्नान करना होगा। इस भांति प्रायश्चित्त समाप्तकर दश ब्राह्मणोंको भोजन कराना और गोदान करना होगा। यदि कोई दुराचारी वा निषिद्धाचारी ब्राह्मणका अन्न खा ले, तो उसे एक दिन बिना खाये रहना होगा। जो ब्राह्मण सदाचारी और वेदान्तवादी हों, उनका अन्न एक दिन रात खानेसे मनुष्यगण पापसे मुक्त हो जाते हैं। ऊर्द्ध्वोच्छिष्ट वा अधोच्छिष्ट अवस्थामें, अन्तरिक्ष, शून्यपथमें जहां

मृत्तिकासे स्पर्श न हों, वहां मरे, तो ऐसे मनुष्यका मरणाशौच एवं तीन कृच्छ्रव्रत करना होगा। कृच्छ्रव्रत करनेके समय दश हजार गायत्री जप और तीन सौ प्राणायाम तथा बारहबार शीशें शिर होकर किसी पुण्य तीर्थमें स्नान करना होगा। अन्तमें दो योजनकी तीर्थयात्रा करना होगी इसीको कृच्छ्रव्रत कहते हैं। यदि कोई गृहस्थ कामवश होकर इच्छापूर्वक जमीनमें वीर्यपात करे, तो उसे हजार बार गायत्रीका जप और तीनबार प्राणायाम करना होगा। यदि कोई ब्रह्महत्याकारी प्रायश्चित्तकी व्यवस्थाके लिये चतुर्वेदी ब्राह्मणके पास जाय, तो वह चतुर्वेदी ब्राह्मण उसको सेतुबन्ध तीर्थ जानेकी व्यवस्था दें। वह प्रायश्चित्ती सेतुबन्ध तीर्थके रास्तेमें चारो वर्णके पास जाकर भिक्षा मांग सकता है। केवल कुकर्म्मी मनुष्यके समीप भिक्षा न मांगे, उस समय छाता और पादुका त्याग कर देना चाहिये। प्रायश्चित्तीको भिक्षा मांगनेके समय यों कहना होगा,—"मैंने भारी कुकर्म किया है। मैंने महापापकारी ब्रह्महत्या की है। इस समय भिक्षा लेनेके लिये आपके द्वारपर खड़ा हूं।" गोकुल, गांव, नगर, वन, तीर्थ, नदी और प्रस्रवणकी धारा, इन सब जगहोंमें पातकीको वास करना होगा, और जहां जहां वह ठहरेगा वहां वहां सर्व्वत्र ही अपने पापका वर्णन करता रहेगा। अन्तमें पवित्र समुद्रके समीप जाकर श्रीरामचन्द्रजीकी आज्ञा पाकर "नल" वानरने दश योजन प्रशस्त और सौ योजन दीर्घ समुद्रमें जो सेतु बांधा है, उसका दर्शन कर ब्रह्महत्या पापसे छुटकारा पावेगा। यदि पृथिवीपति महाराज ब्रह्महत्या करें, तो उन्हें अश्वमेध यज्ञ करना होगा। इसके बाद प्रथमोक्त व्यक्ति सेतुबन्ध दर्शनकर और महाराज यज्ञाश्वके साथ भ्रमणकर फिर अपने अपने घरको लौटें। घर आकर पुत्र और मित्रकी सहायता लेकर ब्रह्मभोज करावें और चतुर्वेदी ब्राह्मणको एकसौ गौ दान दें। इन ब्राह्मणोंके प्रसाद होसे ब्रह्महत्याकारी पापसे छुटकारा पाता है। यज्ञ वा व्रत करनेवाली स्त्रीकी हत्या करनेसे भी ब्रह्महत्या होके प्रायश्चित्तका नियम पालन करना होगा। जो ब्राह्मण मद्य पीते हैं उनको समुद्रगामिनी नदीमें जाकर चान्द्रायण व्रत करना होगा। व्रत समाप्त होनेपर ब्रह्मभोज कराना और वृष सहित गौदान करना होगा। जो व्यक्ति ब्राह्मणका सोना चुरा ले उसके लिये प्रायश्चित्त यही है, कि वह अपने बधके लिये आप ही हाथमें मूसल लेकर राजाके पास जाय। यदि राजा उसे छोड़ दे, तो वह पापसे मुक्ति पा सकता है। यदि राजा समझे, कि जान बूझकर पापीने चोरी की है, तो राजा को उचित है, कि चोरके बधकी आज्ञा दें। जिस भांति जलके

ऊपर तैलविन्दु डालनेसे वह जलके ऊपर पसर जाता है उसी भांति एक साथ बैठने सोने, चलने, बातचीत करने और भोजन करनेसे एक आदमीका पाप दूसरेको लग जाता है। चान्द्रायण, यावक भोजन, तुलापुरुषव्रत और गौका अनुगमन करनेसे पापपुञ्ज दूर होता है। इन पांच सौ निन्यानवे श्लोकोंके पराशर भगवान्‌के शास्त्रमें धर्म्मशास्त्रका संग्रह किया गया है। जिसको स्वर्ग पानेकी इच्छा हो, उसका जैसे नित्य वेद पढ़ना परम कर्त्तव्य है, उसी भांति इस धर्म्मशास्त्रका भी यत्नपूर्व्वक अध्ययन करना कर्त्तव्य है।

द्वादश अध्याय समाप्त।

## पराशरसंहिता समाप्त।